घंट वाजै घनननननन, इंद्रलोक हरखन्नयो ॥ जनमे वर्द्धमानकुंवर, वीतराग तनननननन ॥ घं० १ ॥ मृदंग ताल गुण विसाल, झलरी नाद झननननन ॥ घं० २ ॥ रूपचंद राग रंग, होत ध्यान मगननननन ॥ घं० ३ ॥ इति पदं ॥ निरंजन सांइआं रे, सांइ मेरा दुकसा मुजरा लै ॥ तुम तीरथके देवता जी, हम केशरदा घोल ॥ कनककचोली हाथमें जी, पूजा करुं रंगरोल ॥ नि० १ ॥ तुम अंबरदा मेहला प्रभु, हम गिरवरदा मोर ॥ रुमझुम२ मेहला वरसे, ठम२ नाचै मोर ॥ नि० २ ॥ हमगुण कालो कोयली जी, प्रभुगुण आंबा मोर ॥ मांजरके परतापसे कांइ, करवा लागी सोर ॥ नी० ३ ॥ तुम हो मोतीयनकी लरी रे, हमगुण झंफा भोर ॥ रूपचंद दिलदार मथाकर, तुम विन देव न ओर ॥ नि० ४ ॥ इति॥

राग कल्याण ॥ एसे सहर विच कोनसा दिवान है ॥ पानीके कोट पवनके कांगरे, दस दरवाजै मंम्ठान है ॥ एसे० १ ॥ पांच इंद्रीके तेवीस तस्कर, नगरकूं करत हेरान हे ॥ एसे० २॥ प्रजा पुकार सुणी जब जाग्यो, चेतनराय सुजाण हे ॥ एसे० ३ ॥ ज्ञान को बाण वचनरस भेदे, हाथमें लाल कबाण हे ॥ एसे० ४ ॥ रूपचंद कहे तेने वारो, दुस्मन मान गुमान हे ॥ एसे० ५ ॥ इति पदं ॥ आय रहो दिल बागमें, सुण प्यारे जिनजी, आ०॥ चुन२ कलिया तोरे चरण चढाउं, गुण अनंता तोरा रागमें ॥ सु० १ ॥ मरुदेवी नंदन आद जिनेश्वर ॥ खेल अनंता तोरा वागमें ॥ सु० २ ॥ रूपचंद कहे नाथ निरंजन, जाउं विकसित वन फागमें ॥ सु० ३ ॥ इति पदं॥ रहो२ रे यादव दोय घड़ियां, दोय घड़ियां रे अब च्यार घड़ियां ॥ र० ॥ प्रेमका प्याला वहोत मसाला, पीवत मधुरी सेलड़ियां ॥ र० १ ॥ हाथसुं हाथ मिलाय दियो सांइ, फुलरा विछाउं सेजड़ियां ॥ र० २ ॥ राजुल छोड़ि चले

गिरनारी, दीपत मोहन वेलडियां ॥ र० ३॥ रूपचंद कहै नाथ नि- रंजन, मुक्तिवधू गुण वेलडियां ॥ र० ४॥ इति पदं ॥ विराजो बंगलामें, विराजो मंदिरमें, प्रभु गोडीचा पारसनाथ ॥ वि० ॥ चुवा२ चंदन और अरगजा, केशरमें गरकाब ॥ वी० १ ॥ शिर सोनेको छत्र विराजै, मोतियडे तपे रे निलाड ॥ वी० २ ॥ भव सागरमें आण पडाहुं, बांह पकड मुझ तार ॥ वी० ३ ॥ रूपचंद कहै नाथ निरंजन, आवागमन निवार ॥ वी० ४ इति पदं ॥

किण देखा हमारा स्वामी, स्वामी अंतरजामी रे ॥ कि० ॥ आठ भवकी प्रीत प्रकाशी, नवमें गया शिवगामी रे ॥ कि० १ ॥ सहसावनकी कुंजगलीनमें, मिले मोहे अंतरजामी रे ॥ कि० २ ॥ आप चलै गिरनारके ऊपर, नारी तारी केवल पामी रे ॥ कि० ३॥ कहे नथू प्रभु नेमनगीनो, कहुंछू आज शिरनामी रे ॥ कि० ४ ॥

राग आसाउरी ॥ अबधू सो जोगी गुरु मेरा, उस पदका करे रे निवेडा ॥ अ० ॥ तरुवर एक मूल विन छाया, विन फूलें फल लागा ॥ शाखा पत्र नही कर उनकूं, अमृत गगने लागा ॥ अ० १ ॥ तरुवर एक पंछी दोउं वेठै, एक गुरु एक चेला ॥ चेलेने जुग चुण२ खाया, गुरु निरंतर खेला ॥ अ० २ ॥ गगनमंडलमें अधविच कूआ, उहां हे अमीका वासा ॥ सुगरा होय सो भर२ पीवै, निगुरा जात पियासा ॥ अ० ३ ॥ गगनमंडलमें गउआ वि आणी, धरती दूध जमाया ॥ माखण था सो विरला पाया, छाछ जगत भरमाया ॥ अ० ४॥ थड विन पत्र पत्र विन तूंबा, विन जीभ्या गुण गाया ॥ गावनवालेका रूप न रेखा, सुगुरु सोही वताया ॥ अ० ५ ॥ आतम अनुभव विन नही जाणे, अंतर ज्योति जगावै ॥ घट अंतर परखै सोही मूरत, आनंघन पद पावै ॥ अ० ६ ॥ इति पदं ॥ पुनः ॥ अबधू एसो ज्ञान विचारी, वामें कोण

पुरुष कोण नारी ॥ अ० ॥ ब्रह्मनके घर नाती धोती, जोगीके घर चेली ॥ कलमा पढ२ भई रे तुरकनी, आपही आप इकेली ॥ अ० १ ॥ सुसरो हमारो बालोभोलो, सासू बालकुंवारी ॥ पिऊजी हमारो पोढे पालणे, मैंहुं झुलावनहारी ॥ अ० २ ॥ नहिं हुं परणी नही हूं कुंवारी, पूत्र जणावणहारो ॥ कालीदाढीको में कोइ नही छोड्यो, अजुए हूं बालकुंवारी ॥ अ० ३ ॥ अढीद्वीपमें खाट खुटली, गगन उसीकूं तलाई ॥ धरतीको छेड़ो आभकी पिछोड़ी, तोय न सोड़ भराणी ॥ अ० ४ ॥ गगनमंडलमे गाय वियाणी, वसुधा दूध जमाई ॥ सऊरे सुणो भाई विलोवणा विलोवै, कोइयक अमृत पाई ॥ अ० ५ ॥ नाहिं जाउं सासरीये नहि जाउं पीहरियै, पीयुजीकी सेज बिछाई ॥ आनंदघन कहै सुणो भाई साधो, ज्योतसें ज्योत मिलाई रे ॥ अ० ६॥ इति पदं॥ पुनः॥ हंसा तूं मानसरोवर वासी, वामे झूलो रंग विलासी रे ॥ हं० ॥ नीर अगाध भरयो थो करदम, पसरी वेल जरासी ॥ आंकी वांकी कवहू न सीधी, सब जगकी हे मासी रे ॥ हं० १ ॥ आयो चंडाल भूपके घरमें, रतन गयो ले नासी ॥ नृप पछतावै पर आंगणामें, भटके गया उर काशी रे ॥ हं० २ ॥ हाथी झूठो फैल मचावै, भागो माहावत जासी, दुनियां चढ२ नीचै गिरती, पड़ते ही झालै फासी रे ॥ हं० ३ ॥ बाप आप बेटाके प्यारी, परणावै इक दासी ॥ रुद्धसार इनकूं जब देखै, तबही प्यासी२ रे ॥ हं० ॥ ४ ॥ इति पदं ॥ पुनः ॥ वेर वेर नहीं आवै, अवसर वेर२ नहीं आवै ॥ ज्युं जाणे त्युं करले भलाई, जनम२ सुख पावै ॥ अ० १ ॥ तन धन जोवन सबही झूठो, प्राण पलकमें जावै ॥ अ० २ ॥ तन छूटे धन कोण कामको, काहेकूं कृपण कहावै ॥ अ० ३॥ जाके दिलमें साच वसत हे, ताकूं झूठ न भावै ॥ अ० ॥ ४ ॥

आनंदघन प्रनु चलत पंथमे, समर समर गुण गावे ॥ अ० ५ ॥ इति पदं ॥ पुनः॥ ये जिनजी के पाये लाग रे, तोने कहिये केतो ॥ ये० ॥ आठोंइ जाम फिरै मदमातो, मोह निंदरियासुं जाग रे॥ तोने० ये० १ ॥ प्रनुजी प्रीतम विन कोइ नही प्रीतम, प्रनुजीनी पूजा घणी माग रे ॥ तो० ये० २ ॥ नवका फेरा वारी करो जिनचंदा, आनंदघन पाये लाग रे ॥ तो० ये० ३ ॥ इति पदं ॥ पुनः ॥ चितमें धरो रे प्यारे चित्तमें धरो, एती शीख हमारी प्यारे चित्तमें धरो ॥ थोमासा जीवन काज अरे नर, काहेकूं छल परपंच करौ ॥ एती० १ ॥ कूम कपट पर द्रोह करो तुम, अरे नर परनवथी न मरो ॥ एती० २ ॥ चिदानंद जो ए नही मानो तो, जनम मरणके छुःखमें परो ॥ एती० ३ ॥ इति पदं ॥ अवधू निरपक्ष विरला कोई, देख्या जग सब जोई ॥ अ०॥ समरस नाव नला चित्त जाके, थाप उत्थाप न होइ ॥ अविनाशीके घरकी वातां, जाणेगे नर सोइ ॥ अ० १ ॥ राव रंकमें नेद न जाणे, कनक उपल सम लेखे, नारी नागणको नहिं परिचय, तो शिवमंदिर देखे ॥ अ० २ ॥ निंदा स्तुति श्रवणे सुणने, हर्ष शोक नवि आणे ॥ ते जगमे जोगीसर पूरा, नित चढते गुणठाणे ॥ अ० ३ ॥ चंद्र समान सौम्यता जाकी, सायर जेम गंनीरा ॥ अप्रमत्त नारंम परे नित्या, सुरगिरि सम शुचि धीरा ॥ अ० ४॥ पंकज नाम धराय पंकसुं, रहत कमल जिम न्यारा, चिदानंद एसा जन उत्तम, सो साहबका प्यारा ॥ अ० ॥ ५ ॥ इति पदं ॥

राग प्रनाती ॥ चलणा जरूर जाकूं ताकूं केसा सोवणा ॥ च० ॥ नया जब प्रातकाल, माता धवरावे बाल ॥ जगजन करत, सकल मुख धोवणा ॥ च० १ ॥ सुरनीके बंध छुटै, घूघरू नये अपूठे ॥ ग्वालबाल मिलके, विलोवत विलोवणा ॥ च० २ ॥ तज

परमाद जाग, तूं ज्ञी तेरे काज लाग ॥ चिदानंद साथ पाय, वृथा नही खोवणा ॥ च० ३ ॥ इति पदं ॥

कैरवा राग ॥ समक परी, मोहे समक परी, जगमाया अब जुठी ॥ मोहे समक० ॥ काल२ तूं क्या करे मूरख, नही ज्ञरोसा पल एक घरी ॥ ज० स० १ ॥ गाफिल बिनज्ञर नांही रहो तुम, शिर पर घूमें तेरे काल अरी ॥ ज० स० २ ॥ चिदानंद ए वात हमारी प्यारे, जाणो तुम चित मांहे खरी ॥ ज० स० ३ ॥ इति पदं ॥ पुनः ॥ ज्ञलांजी मेरो नेम चढ्यो गिरनार, इकेली जानसें मेरो ने० ॥ राजुल कज्ञी अरज करे बै, ज्ञलांजी मेरी अरज सुणो महाराज ॥ इके० १ ॥ तोरण आय चलै रथ फेरी, ज्ञलांजी वांतो पशुवनकी सुणी बै पुकार ॥ इ० २ ॥ सहसावनकी कूंजगलनमें, ज्ञलांजी वांतो महाव्रत धार ॥ इ० ३ ॥ हरखचंद प्रज्ञु राजुल विनवै, ज्ञलांजी मेरो होजो मुक्तिमें वास ॥ इ० ३ ॥ इति पदं ॥ पुनः रसना सफल ज्ञई, मेंतो गुण गावे महाराज ॥ रसना० ॥ परम आनंद प्रगट ज्ञयो मेरो, जब देखे जिनराज ॥ र० १ ॥ अति उज्वल जस सुण जिनजीको, संच्यो सुकृत समाज ॥ र० २ ॥ नाक नमन करतां प्रज्ञुजीकूं, सार्या आतमकाज ॥ र० ३ ॥ पदपंकज प्रज्ञुके फरसतही, दूर गई डुख दाऊ ॥ कहत क्षमाकल्याण सुपाठक, अब मोहि अविचल राज ॥ र० ४ ॥ इति पदं ॥

॥ राग गजल ॥ राजुल पुकारे नेम पिया, एसी क्या करी ॥ मुजें ढोरूके चले हो चूक, हमसें क्या परी ॥ रा० १ ॥ हुई आशकी निराश, उदाशीनता घरी ॥ प्यारा वश नही हमारा, प्रीतम पीरमें परी ॥ रा० २ ॥ हमसें रह्यो न जाय, प्रीतम तुम विना घरी, संयम लीजियें दयाल, दयाधर्म आदरी रा० ३ ॥ निशदिन तुमारा नाम, देने ज्ञानकी ऊरी ॥ मुनि चंद विजय चरण

कमल, चित्तमें धरी ॥ रा० ४ ॥ इति पदं ॥

॥ राग धन्याश्री ॥ कोन किसीको मित्त, जगतमें कोन किसीको मित्त ॥ ज० ॥ मात तात उर जात सजनसें, कांइ रहत निचिंत ॥ ज० १ ॥ सबही अपणे स्वारथके है, परमारथ नहि प्रीत ॥ स्वारथ विणसे सगो न होसी, मित्ता मनमें चिंत ॥ ज० २ ॥ उठ चलेगो आप इकेलो, तुंहीसुं सुविदीत ॥ज०॥ को नहीं तेरो तूं नही किसको, एह अनादी रीत ॥ ज० ३ ॥ ताते एक नगवान नजनकी, राखो मनमें नीत ॥ ज० ॥ ग्यानसार कहै एह धन्याश्री, गायो आतमगीत ॥ ज० ४ ॥ इति पदं ॥ आदीसर जिनराज, त्रिनुवनके महाराज, आज हो आयो रे, मैं शरणें प्रनुजी तुम तणे जी ॥ १ ॥ उल्लस्यो ज्ञान अंकूर, प्रगट्यो पुण्य पडूर ॥ आज हो जागो रे, मुऊ मनमें तुम सेवना जी ॥ २ ॥ लगन लगी नरपूर, दोष गये सब दूर ॥ आज हो गेरूं रे, नहीं तुम पद सेवा सुखकरू जी ॥ ३ ॥ नान्निराय कुलचंद, मरुदेवीके नंद ॥ आज हो राखो रे, प्रनु मुऊकूं निज चरणे सदा जी ॥ ४ अमृत धर्म सुजाण ॥ शीश क्षमाकल्याण ॥ आज हो रागे रे, प्रनु आगे आ विनती करे जी ॥ ५ ॥ इति पदं ॥

॥ राग केदारो ॥ गोमीगाइयै मन रंग, गो० ॥ एक ध्याने एक ताने, कर केदारो संग ॥ गो० १ जात्र कीजै अमृत पीजै, नीर वहेरी गंग ॥ रोग शोग कलेश नासै, आलस नावै अंग ॥ गो० २ ॥ पोढतां प्रनु नाम लीजै, आणी मन उमरंग ॥ अन्नय तेहने उंघ मांहै, कदिय न होवे चित्त नंग ॥ गो० ३ ॥ इति पदं ॥

पुनः ॥ हारे हूं तो मोह्यो रे लाल, जिन मुखमानें मटकै ॥ नयण रसाला ने वयण सुखाला, चित्तडुं लीधुं चटकै ॥ प्रनुजी केरी नक्ति करंता, करमतणो कस तटके ॥ हां० हूं० १ ॥ मुऊ मन

लोन्नी न्नमरतणी पर, जिनगुण कमले अटके ॥ रत्नचिंतामणि मूकी राचे, कहो कुण काचतणे कटके ॥ हारे हूं० २ ॥ ए जिन गुणतां क्रोधादिक सहु, आसपासथी हटके ॥ केवलनाणी बहु सुखदाणी ॥ कुमति कुगतिने पटके ॥ हारे हूं० ३ ॥ ए जिनने जे दिलमां न आणे, ते तो न्नूला न्नटके ॥ न्नाव न्नक्तिसुं लगन करतां वंछित सुखरूं सटके ॥ हारे हूं० ४ ॥ मूरत संन्नव जिनेश्वर केरी, जोतां हियरुं हटके, नित्यलान्न कहे प्रन्नु ए मोटो, गुण गाउं हूं लटके ॥ हारे हूं० ५ ॥ इति पदं ॥

राग काफी ॥ प्रन्नुजीसे लागो मेरो नेह सखीरी, अब कैसें कर छूटे री ॥ प्र० ॥ धिग२ जगमें वाको जीयो, अपणा प्रन्नुजीसें रुसे री ॥ प्र० १ ॥ जो कोई प्रन्नुजीसें नेह करेगो, शिवपुरना सुख लहस्ये री ॥ प्र० २॥ सेवाराम प्रन्नु गांठ रेसमकी, लगी प्रीत नही तूटे री ॥ प्र० ३ ॥ इति पदं ॥ पुनः ॥ खतरा दुर करना, दु० ॥ एक ध्यान प्रन्नुका धरणा, खतरा दूर करना० दू० ॥ जब लग पांचो निर्मल करणा, तब लग जिन अणुसरणा ॥ खतरा० ॥ १ ॥ क्रोध मान माया परिहरना, सुमति गुपति चित्त धरना ॥ खत० २ ॥ संवर न्नाव सदा मन धरना, आतम दुरगति हरना ॥ ख० ३ ॥ धण कण कंचनकुं क्या करणा, आखिर इक दिन मरणा ॥ खत० ४ ॥ ज्ञानउद्योत प्रन्नु पाये परना, शिवसुंदरी सुख वरना ॥ खत० ५ ॥ इति पदं ॥

राग रामग्री ॥ रे जीव जिनधर्म कीजीये, धर्मना चार प्रकार ॥ दान शीयल तप न्नावना, जगमें ए तंत सार ॥ रे० १ ॥ वरस दिवसने पारणे, आदीशर सुखकार ॥ इक्षुरस दान वहरावियो, श्रीश्रेयांस कुमार ॥ रे० २ ॥ चंपा बार उघाडिया, चलणी काढ्यो नीर ॥ शतीय सुन्नद्रा जस थयो, शीले सुरगिर धीर ॥

रे० ३ ॥ तप कर काया सोषवी, अरस निरस आहार ॥ वीरजिनंद वखाणियो, धन धन्नो अणगार ॥ रे० ४ ॥ अनित्य भावना भावतो, धरतो निरमल ध्यान ॥ भरत आरीसा भुवनमें, पाम्यो केवलज्ञान ॥ रे० ५ ॥ ए जिनधर्म सुरतरु समो, जेहनी शीतल छांह ॥ समयसुंदर कहे सेवतां, मुगतितणा फल त्यांह ॥ रे० ॥ ६ ॥ इति पदं ॥ पुनः ॥ सोइ२ सारी रैन गमाई, वैरन निद्रा तूं कहांसें आई ॥ सो० ॥ निद्रा कहे मैंतो बाली रे भोली, बमे२ मुनिजनकूं नाखूं रे ढोली ॥ सो० १ ॥ निद्रा कहे मैंतो जनमकी दासी, एक हाथमें मूंकी दुसरे हाथमें फासी ॥ सो० २॥ समयसुंदर कहे सुनो भाइ वनिया, आप मूबै सारी मूब गई दुनिया ॥ सो० ३ ॥ इति पदं ॥ पुनः ॥ चंदाप्रभुजीसें ध्यान रे, मोरी लागी लगनवा॥ चं० ॥ लागी लगनवा छोमी नहि छूटै, जब लग घटमें प्राण रे ॥ मो० १ ॥ दान शीयल तप भावना भावो, जैनधर्म प्रतिपाल रे ॥ मो० २ ॥ हाथ जोमके अरज करत हैं, वंदत सेठ खुस्याल रे ॥ मो० ३ ॥ इति पदं ॥ पुनः

ते शिवपुर गये रहे रे, वारी सकल करम दल खयकर ॥ शि० ॥ अविनाशी अविकार विराजित, परमातम शिवधाम रे ॥ समाधान सरवंग सरूपी, मेरे मन वसे२ रे ॥ शि० १ ॥ शुद्ध बुद्ध अविरुद्ध हे, वहे अनादि अनंत रे ॥ वीरप्रभुके आगे गौतम, अमृत पद लहे लहे रे ॥ वा० शि० २ ॥ इति पदं ॥

गरबाकी चाल ॥ म्हारे भले रे छगो छैयामो आजनो रे, मैंतो मुखमो दीठो जिनराजनो रे ॥ म्हारे भ० ॥ म्हारे सुत सिद्धारथ महाराजनो रे ॥ जिन लंछन सोहे मृगराजनो रे ॥ म्हा० १ ॥ म्हाने पाणी मिल्यो शिवपाजनो रे, मोने साधन मिल्यो शुभ काजनो रे ॥ म्हा० २ ॥ मारे कल्पवृक्ष फल्यो काजनो रे, म्हारो

मद्दीयल वाध्यो मोटो माजनो रे ॥ म्हा० ३ ॥ जिनलाभ सूरिंद महाराजनो रे, फळ्यो वंछित अनुपम राजनो रे ॥ म्हा० ४ ॥ इति पदं ॥ पुनः ॥ धन२ ते दिवाली म्हारे आजनीरे, मेंतो छवि निरखी जिनराजनी रे ॥ धन० ॥ पहरी अंगी अलोकिक जातनी रे, मांहे बूटी दीसे भांत२नी रे ॥ धन० १ ॥ मणि हीरा मुगट-मा जम्था बहु रे, काने कुंमलनी शोभा शी कहुं रे ॥ धन०२॥ मुने किरपा करी ते कहूं कसी रे, मारे वाहले मुझ सामो जोयुं हसी रे ॥ ध० ३ ॥ प्रभु शांति जिनंद हृदये वस्या रे, थई सूर शशीनी चढती दशा रे ॥ ध० ४ ॥ इति पदं ॥ पुनः ॥

धन२ आजनो दिन रलियामणो रे, सूरज सोनानो ऊग्यो सो-हामणो रे॥ धन० ॥ वाहणुं वातां प्रभुने चरणे नम्यो रे, जिनराज ते म्हारे मन गम्यो रे ॥ धन० १ ॥ नवग्रह समा थया म्हारे आजथी रे, वली दशा ते श्री जिनराजथी रे ॥ ध० २ ॥ मुख जोतां ते दुख सरवे गयुं रे, वालानुं ध्यान सदा चित्तमां रह्यूं रे ॥ ध० ३॥ आपी सेवा ते शुद्ध मनथी खरी रे, सूरशशी ऊपेर करुणा करी रे ॥ ध० ४ ॥ इति पदं॥ पुनः॥ म्हारे आज आनंद वधाम णा रे, हुंतो लेउं रे वाहलाजीना भामणा रे ॥ म्हा० ॥ मुंने दास पोतानो जाणियो रे, आथमता ठेकाणे आणियो रे ॥ म्हारे० १॥ आप्युं दरशन ते दुर्लभ देवने रे ॥ मुंने कीधुं तुं रहजे मारी सेव में रे ॥ म्हा० २ ॥ एहवो दीधो भरोसो साचा गुरु रे, प्रभु विना जगत मिथ्या सहू रे ॥ म्हा० ३ ॥ महेर करी ने म्हारा म नमां रम्या रे, सूरशशीने जिनराजजी गम्या रे ॥ म्हा० ४ ॥ इति पदं ॥ पुनः ॥ सवा लाख टकानी जाये एक घमी, स० ॥ ए संसार जेसा सांभेला, घमपण आया घोमे चढी॥ मांगी तूंगीनें भत्र थरायो, केहनो कंदोरो केहनी कमी ॥ स० १ ॥ साधो भाई

जिनने संभारो, जन्मदशा जिम आवी चढी ॥ कहे लींबो भजे तूं भगवंतने, मोक्ष जवानी यह वात खरी । स० २ ॥ इति पदं ॥

पुनः ॥ आवोश्नी प्यारा नेम अम घर आवो रे, तुम जगत वछल जगवंत नाथ स्ये नावो रे ॥ प्रभु केहवी थइ तकसीर कही ने सुणावो रे, इम विन गुनेह दीनानाथ मूंकी न जावो रे ॥ आ० १ ॥ सखी हलधर गिरधर वीर चतुर कहावो रे, मारो रूठो अबी लो कंत कोइ तो मनावो रे ॥ आ० २ ॥ केतो मोती चुगता हंस के लंघन राचे रे, सखी आंबातणी जे रुहाम, आंबलिये न माचे रे, आ० ३ ॥ हूं तो मोही तुझ दीदार नहीं तुझ जोमे रे, इण जग में जोतां कंत कहूं हूं थोमे रे ॥ आ० ४ ॥ जगमें ढीलरिया मिं त ते प्रीत निकामी रे, जे रेसम रंगे गांठ ते मांहे न खामी रे ॥ आ० ५ ॥ बीजा जादव केइ लाल मनमें न भावे रे, जो माहरो साजन होय तो नेम मिलावे रे ॥ आ० ६॥ इम करतां बांधी प्रीत राजुल साची रे, जे नेहनो नावे बेह इक चित राची रे ॥ आ० ७ ॥ इम रूद्धसारनी वाण चित्तमें धरजो रे, प्रभु नेम राजुल सी प्रीत मुगति पद वरज्यो रे ॥ आ० ८ ॥ इति पदं ॥

॥ राग मारू ॥ ऊभो जमुनाके तीर ॥ ए चाल ॥ मनमोहन पारस प्यारा रे, चित चाहे रे दीदार ॥ तन मन हंदा बागमें रे, नैण अनोपम फूल ॥ चंचल चित पल छिन घमी रे, मत मन प्रभुकूं भूल रे, चि० म० १ ॥ स्याम घटा तन शोभता रे, दमक दामनी रंग ॥ जुगवाला इक तूं धणी रे, लागी लगन अभंग रे ॥ चि० २ ॥ अश्वसेन कुल दिनमणी रे, पुरुषोत्तम जयदेव ॥ वेपरवाही वालमा रे, सारुं तुमारी सेवरे ॥ चि० ३ ॥ श्रीफलवधीपुर तिलक ज्यूं रे ॥ आप विराजो नाथ ॥ निगुण दास पर साहिबा रे ॥ हित कर दीजै हाथ रे ॥ चि० ४ ॥ श्रीजि

नचंद शुद्धातमा रे, नंद योग मधुमाश॥ निधि इंदु शित सप्तमी रे, ऋद्धिसार सुख रास रे ॥ चि० ५ ॥ इति पदं ॥ मेरे मन भाव नकी, छवि नीकी जी ॥ मेरे० ॥ चरण कमल चित हितकर चाहुं, लागी लगन गुण गावणकी॥ छ० १॥ सांमली सूरत लटक चटक पर, वरसे घटा जेसें सावणकी॥ छ० २॥ बालपणे प्रभु हम संग खेले, अब तो भइ विसरावणकी ॥ छ० ३ ॥ याद करो जिन पूरब प्रीती, वखत वनी हे दिल लावणकी ॥ छ० ४ ॥ मोहे भरो सो हे बहुतेरो, आप कहो ललचावनकी ॥ छ० ५ ॥ सहजानंदी एक लहरमें, दीजै सुख दुख जावनकी ॥ छ० ६॥ पारस भेट रहे जो लोहा, होवै लोक हसावणकी ॥ छ० ७ ॥ राम निवास आश प्रभुजोसें, ऋद्धसार पद पावनकी ॥ छ० ८ ॥ इति पदं ॥

॥ नेम जिनंदजीसें आंखरूली ॥ ए चाल ॥ साहिब सुगुण सुपारससें, मेरी अजब अनोपम प्रीत भइ रे ॥सा० ॥ जिन मुख चंद चंद्रिका निरमल, चंचल नेण चकोरमई रे ॥ सा० १ दुर न कीजै निज चरणनसें, सुरतरुकी छांह गही रे ॥ सा० ॥ दिलभर प्रभुसें अरस परस अब, वतिया दुखकी आण कही रे ॥ सा० २॥ विक्रमधारी जग उपगारी, मेरी सूध क्युं विसार दई रे ॥ सां० ३ ॥ शांति सुधारश नाथ दयानिध, ऋद्धसार लय लाग रही रे ॥ सा० ४ ॥ इति पदं ॥

कृपानिध वीनती अवधारो ॥ ए चाल ॥ सावरिया पास जी सुख दीजे, प्रभु अरजी दिलभर लीजै ॥ सां० ॥ मनमोहन मूरति थांरी, आतम अनुभव उपगारी, सुध लीज्यो नाथ हमारी॥ सां० १॥ करुणारस अमृत कूंपी, लयलीन सुधानंद रूपी ॥ तन मन पद पंकज सूंपी ॥ सां० २ ॥ जब पारस नाम उचारयो, रघुपति को कारज सारयो, प्रभु धरणीधर निसतारयो ॥ सां० ३ ॥ शिव-

शंकर रमणविहारी, प्रभु महिमा अगणित धारी, श्रीपतिकी चिंता वारी ॥ सां० ४॥ डुंगर सिंघ विक्रमराजा, उपदेश सुमति दिये ताजा, जिनभुवन करावण काजा ॥ सां० ५॥ शिववामी सुंदर छाजै, जिनमंदिर शरस विराजै, हरिहर मंदिर विच गाजै, सां० ६ ॥ नरनारी दरशन आवै, शुभ पूजन युगति रचावै, प्रभुजीसें प्रेम लय लावै ॥ सां० ७ ॥ अभिनव श्रीनवल जिनंदा, जगजीवन वामानंदा, प्रभु दीज्यो परम आनंदा ॥ सां० ८ ॥ उगणीसे उगणपचासे, सुदि पांचम यतन विलासै, प्रभु माधव माश हुलासै ॥ सां० ए ॥ हितवल्लभ प्रभु गुण संगी, निधि कुशलसु अमृत रंगी, ऋद्धसार कहे नवरंगी ॥ सां० १० ॥ इति शिववामी सुमतेश्वरपार्श्वनाथ स्तवनं ॥ अथ ऋषभदेव स्तवनं ॥

॥ मोहे छोड चला वणझारा ॥ ए चाल ॥ तुम जो ऋषभ प्रभु प्यारा, जगजीवन नाथ हमारा ॥ नहीं करूं पलकभर न्यारा, लग रही लगन इकतारा ॥ ज० ॥ प्रभू मोहन सूरतिधारी, कंदरपदर्प विषयारी ॥ लयलीन योग आधारी, सुर असुर नमत नरनारी, प्रभु भए जगतसें न्यारा ॥ ज० १ ॥ केवलकमला संग लीने, पीयूष सहज सुखभीने ॥ माया छाया तज दीने, आगम गम अंतर चीने, भया तीन लोक उजियारा ॥ ज० २ ॥ क्या बाह्य विभूषा त्यागी, अध्यातम रटना जागी ॥ प्रभु उपादान शिवपागी, वर ध्यान धरै अनुरागी ॥ शेलेसी करणकूं धारा ॥ ज० ३ ॥ वीक्रमधर नयर जिणंदा, प्रभु आनन सुरतरु कंदा ॥ तुम जगत उजागर चंदा, दील रंजनमें तुम बंदा, प्रभु सुख संपति दातारा ॥ ज० तु० ४ ॥ चिंतामणि कलप समाना, जिन रूपें कुशलनिधाना ॥ ऋद्धसार करत गुण गाना, प्रभु कीजै आप समाना ॥ अब झिगमिग ज्योतिस तारा ॥ ज० तु० ५ ॥ इति पदं ॥

॥ अथ लावणी संग्रह लिख्यते ॥

वीसनगर कल्याण पार्श्वनाथकी लावणी.

॥ अगमडुं२ वाजै चोघमा, सवाइ झंका साहेबका ॥ धननं२ अवाज होता, महेल बनाया गगनोका ॥ कल्याणपारसनाथ नामका, नित२ वाजे चोघमा ॥ तीन लोकमें सच्चा साहिब, पार्श्वनाथ अवतार बमा ॥ १ ॥ वणारसीनगरीमें तेरा जनम हे, माता वामाके नंदा ॥ अश्वशेनके कुलमें शोभे, जैसा सरद पूनमचंदा ॥ स्वर्गलोकमें हुवा आनंदा, इंद्राणी मंगल गावै ॥ तेत्रीस कोम देवता मिलकर, ओछव करणेकुं आवै ॥ २ ॥ कोइ आवता कोइ गावता, कोइ नाम लेता देवा ॥ चोसठ इंद्र अरज करंता, चंद सूरज करता सेवा ॥ केइ सुरनर साहेबके आगे, अरज करंता खमाखमा ॥ जिनके सरूपको पार न पावे, जिनका गुण हे सबसें बमा ॥ ३ ॥ दूर देससें आया जोगी, बमे जोर तपस्या करता, नीचै लगाता ज्वाला जोगी, बमे२ झोके खाता, बारे बरसकी उमर प्रभुकी, छोटेपनमें वहोत कला ॥ बरोबरीके लिये सोवती, तपशीकूं देखण चला ॥४॥ ज्ञान देखके बोले जोगीसें, एसी तपस्या कूं करता, उ जोगी तेरे बमे लकमेमें, बमा नाग इक अधजलता ॥ पारसनाथ जोगीसुं कहता, तोबी जोगी नहिं सुणता, लकमे दिये फेंक जंगलमें, लोक तमासा देखता ॥ ५ ॥ क्या कीया बे जोगी तुमने, बमा नागकूं जला दिया, दिया सार नवकार नागकूं, धरणीधर पदवी पाया ॥ बमी उमेदसें आया साहिब, संवत्सरीका दान दिया ॥ मातापिताकी आज्ञा लेकर, महाराजने योग लिया ॥ ६ ॥ राज छोमके चले जंगलमें, जुगतीसें काउसग्ग किया ॥ बमे धीर गंभीर प्रभूने, तीन लोकमें नाम किया ॥ उष्णकालकी बमी धूपमें, नीरंजन निराकार खमा, कमठासुरने किया कमाका, नभमंमल बादल चमा ॥ ७

॥ उसी दिनको कमठासुरने, पिछला दावा जगवाया ॥ मेघमालीकी सेना लेकर, जलकूं जलदी बुलवाया ॥ वर्षा किया घनघोर जोरसें, पवन चलाया मतवाला ॥ कड़ड़२ कर हुआ कड़ाका, चमक बीजका उजवाला ॥ ८ ॥ मूसलधारा मेघ वरसता, गगन गाजता चौताला ॥ सात खूटकी वर्षी झड़ीमें, प्रभु खड़ा है मतवाला ॥ नाक बरोबर आया पाणी, नाथ निरंजन धीर वड़ा, पराजय नहिं होय जिनूंका, एसा प्रभुका ध्यान चढा ॥ ए ॥ संकटसें सिंहासण डोला, हुवा घंटका आवाजा, अवधिज्ञानसें इंदर देखा ॥ धाउ२ धरणीराजा ॥ धरणीधर जलदीसें आया, पदमावतीकूं संग लिया, पदमावतीने लिये शीस पर ॥ शेषनागने छत्र किया ॥ १० ॥ क्रोड़ उपाय तो किया कमठनें, कुछबी इलाज नहीं चलता ॥ तरणेवाला साहिब उनकूं, छलणेवाला क्या करता ॥ जीते श्रीजिनराज हारके, कमठ हाथ दो जोड़ खड़ा ॥ धरणीधर साहिबके आगे, अरजी करता खड़ा२ ॥ ११ ॥ केवल पाय शिवपदकूं पहुंचै, पार्श्वनाथ शुभ मतवाला ॥ लगी ज्योतमें ज्योति दीपकी, तपे तेजका अजुवाला ॥ वीसनगरमें पार्श्वनाथका, देवल बनाया तेताला ॥ वड़े देवलमें इंदर सोहे, घंट वाजता चोताला ॥ १२ ॥ वड़ी जुगतसें सिंहासण कर, कोट बनाया देवलका ॥ जगों२ पर शिखर चढाया, दरवाजा शुभ केवलका ॥ भामंडलके आगे शोभता, मूल गुंभारा आरसका ॥ पीछे पच्चीस देरिया सोभित, सिरे काम सिंघासणका ॥ १३ ॥ मूलनायक के ऊपर सोहै, सहसफणा प्रभु पारसका ॥ चौमुखकी चतुराई वणी है, बडू काम है सारसका ॥ अढारसे पैंसठ सवाई, मुहुर्त्त फागण मास भला ॥ सुदी तीजकूं तखते वैठै, जगो२ पर नाम चला ॥ १४ ॥ देश२ के संघ बहु मिलकर, तेरे दर्शनकुं आया ॥ जगतगुरु जिनराज जगतमें, वड़ी

तेरी अकलमाया ॥ धर्मचंद जोमता सवाईने, वमा साहमी वात्सल्य किया ॥ सकल संघकी आज्ञा लेकर, वमा शिखर निशान दीया ॥ १५ ॥ करमचंद ने देवचंद ने, खेमचंदने खुब किया ॥ पारसनाथकूं तखत वैठाकर, जगोर पर नाम किया ॥ कीर्त्तिविजय गुरुराजकूं प्रणमूं, पाय गुरुका राज वमा ॥ गुलाबचंद साहेब के आगे, जिनसासनका काम वमा ॥ १६ ॥ तेजा गाता चंग रंग में, ग्यान ध्यानसें खमा२, हाथ जोमके अरजी करता, पारसनाथ जी तूंही वमा ॥ वमा काम तेरे है साहिब, मुखसें नहि कहणे आता ॥ शिवरमणीकुं वरी है जिनजी, भविजनकुं सुखके दाता ॥ १७ ॥ इति पदं ॥

॥ अथ आखातीजकी लावणी ॥

ऋषभ तेरी सूरतका प्यासा, लगी मोहे दरशनकी आसा॥ वंश इक्ष्वाकू नभचंदा, भूमिपति नाभीके नंदा ॥ मात मरुदेवा सुखकंदा, प्रगट भये जगजन आनंदा ॥ ( डुहा–साखी ) रेणु पूंज पर आपकै, गये मिथुन जल लैन ॥ आसन कंप भयो सचिपतिको, आयो तिलक पद दैन ॥ नाथ भये वसुधर सुखरासा ॥ ल० १ ॥ मौलि पर कनक मुगट राजे, माल गल मोतियनकी छाजै ॥ श्रवण युग कुंमल अति साजै, निरख छबि कोटि भान लाजै ॥ ( डुहा–साखी ) हीर वीर सोभावणी, आप ताप झलकंत ॥ युगल अलंकृत देख प्रभूकूं, चरण नीर वरसंत ॥ विनीता धनदपुरी वासा ॥ ल० २ ॥ सुनंदा सुमंगला राणी, भोगसें योग प्रीत ठानी ॥ भये शत पूत्र सुगुण खाणी, प्रभूने दिया राजधानी ॥ ( डुहा–साखी ) चौसठ विद्या नारकी, पुरुष बहोत्तर ग्यान ॥ जग विवहार चलाया प्रभूनें, प्रजापती अभिधान ॥ मुनि हुय तजै जगत फासा ॥ ल० ३ ॥ लाभ अंतराय उदै आया ॥ बरसदिन भोजन नहि पाया, भेट मणिकंचन

सब लाया ॥ प्रभु निरममती गतमाया ॥ ( दुहा—साखी ) हस्तिनागपुर नगरमें, श्रीश्रेयांशकुमार ॥ इक्षुरस प्रभुकुं वहिराया, देव करत जयकार ॥ अक्षयतृतिया भई परकासा ॥ ल० ४ ॥ करम हन केवल चिदरासी, नाथ भये अविचलअविनासी ॥ शिखर केलाश आप वाशी, नाम शिव ब्रह्मा विष्णु भासी ॥ ( दुहा—साखी )॥ कुंदण काया सोहनी, परम धरम जिनचंद ॥ जगी घगी मनमोहन मुरति, लखमी धरत आनंद ॥ फूल रही मीना उजियासा ॥ ल० ५ ॥ कृश्न घनस्याम मूरति नीकी, सजल घन घटा प्रभुजीकी ॥ नयण अरिविंद भमरकीकी, भक्तिरस कुंभल पुर सीखी ॥ (दुहा—साखी) ॥ जगणीशाय अगतालमें, ज्ञानपंचमी रंग ॥ कूम कपटतज भेट भई जिन, सुंदर कमला संग ॥ कुशल कल्हार चरण दासा ॥ ल० ६ ॥ इति पदं ॥

॥ अथ दीवाली लावणी ॥

प्रभु वीर धीर मणि हीर दरस बलिहारी, प्रभु पावापुर निर्वाण संघ सुखकारी ॥ प्रभु केवल भान प्रकाश तत्व दरसाये, प्रभू चउद सहस मुनिराज संघ सुखदाये ॥ प्रभु चरम समय निज देख पावापुर आये, तब सुरवर सुखकर समवसरण विरचाये ॥ क्या सघन तरुगत शोक रमण छवि छाये, भामंडल धजवर दुंदुभि नाद सुणाये, मणि कनक रतनका वीच सिंहासण भारी ॥ प्रभु पावा० १ ॥ तब हस्तपाल नरपति सुरपतिके आगै, प्रभु शोले पहर धुनि अमृत उपम लागे ॥ पंचम आरेके भाव प्रगट गत रागे ॥ भाषै सिद्धारथनंद सुणत भ्रमभागे ॥ तिहां नरपति सुरपति खगपति सेवा मागे, जय२ श्रीजगपति नाथ सरस रस जागे ॥ गौतमकूं भेजा प्रतिबोधन उपगारी ॥ प्रभुपा० २ ॥ अम्मावश पिछली रैन मुगतिपद लीने, इंद्रादिक मिलकर अधिक महोछवकीने ॥ गौ

तमने सुणकर वीतरागपद चीने, तब जगत प्रकाशन ग्यान सुधा रस पीने ॥ मेरी धन्य घमी दिन आज दरश मोहि दीने, मेरे हिअरा हरष न माय फरकता सीने ॥ जई दीवाली जग वीच तन्नीसे जारी ॥ प्र० ३॥ तहां देवादिकने रइन सदनमें धारी, कोटाकोटी रज़ कग लिया नरानरी ॥ तहां जया सरोवर महिमा अपरंपारी, नंदीवरधन ने किया जुवन विस्तारी ॥ प्रजु जलमंदिर गरदाव कमलकी क्यारी, प्रजु हो मंदरमें मूरति मोहनगारी ॥ जिन चरणकमल उवि जविकूं लागत प्यारी ॥ प्रजु० ४ ॥ प्रजु धरमचंद हो आप आप जस राजा ॥ क्या कांति अनोपम फूल महकते ताजा ॥ मीनाकुंदनसें जमाव अंगिया साजा, प्रजु मुन्नी चुन्नी अविचल वाजत वाजा ॥ सन उगणीसे अमृताल कृष्ण पख गाजा, जये कार्तिक दिन निर्वाण जेट माहाराजा ॥ प्रजु लखमी प्रेमसे कुशल निधी रुहसारी ॥ प्रजु पा० ५ इति पदं ॥

॥ अथ श्रीमंधरजिन लावणी ॥

श्री सीमंधर जिनराज अरज सुण लीजें, प्रजु रहम नजर कर दिलजर दरसण दीजे ॥ मोहे लगन तुमारे वदन दरसकी लागी, मेरे जिगर ज्यानमें रीत प्रीतकी जागी ॥ क्या करुं नाथ तुम दूर वसे वमजागी ॥ नहि पोंहचत पतिया पास तुमारे पागी ॥ नहि इस डुनिया दरम्यान पंथका आगी ॥ मेरे रात दिवस इक ध्यान जया अनुरागी ॥ जो पल जर पाउं संग अमृतरस पीजे ॥ प्रजु रह० १ ॥ मैं जररयणीके वीच सुपन पजु पाया, पजु अरस परस जिनराज दरस दिखलाया, मेरे रोम२ आनंद हरख जर आया ॥ क्या प्यारी सूरत मूरति कंचन काया ॥ जो परतिख देखुं नाथ चरणकी उाया, मेरा जनम सफल हो जाय करुं दिल चाया ॥ तुम जाणत हो घट वात ढील नहि कीजे ॥ पजु र० २॥

धन२ वो सहर मुकाम जिहां जिनराजे, धन२ वो नर हर नार सुणं-त धुन साजै ॥ जो पर पाऊं इक वार मिलणके काजै ॥ तो आऊं जिन तुमें पाश देख डुख भाजै ॥ ये सुण जिन मेरा ख्याल कुटिलता लाजै, प्रभु मतकर देरी तुरत चढा शिव पाजै ॥ तुम वचन मालती फूल भ्रमर मन रीझै ॥ प्रभु र० ३ ॥ क्या समवसरण सोनापद पदम उजाला, नरपति श्रेयांशकुमार सुतन सुकमाला ॥ प्रभु प्राणपियारी रुकमणि मोहनमाला, प्रभु सत्यकी जननी नीर मीन खुसियाला ॥ अब दीजै कुशल निधान सदा सुविशाला, मैं चाहुं संग अभंग प्रेमरस प्याला ॥ जिन भक्ति जमी रुद्धसार नाथ वगसीजै ॥ प्र० ४ ॥ इति पदं ॥

॥ अथ अजीमगंजमें रामबाग लावणी ॥

जिनचंद करण आनंद हरख घन वरसण, श्रीसांवरिया म-हाराज तीहारे दरशन ॥ श्रीकाशी सुंदर देश बनारस गाजै, जहां अश्वशेन वरशैल सुदर्शन राजै ॥ वामोदर कंदर प्रभु पंचानन गाजै, प्रभु नरहरि दीनदयाल मदन मद भाजै ॥ प्रभु कमठ दीन नृप देश दयाके काजै, प्रभु धरे जोग तज भोग अचलपद साजै ॥ पा रसके संगत लोह कनक भयो करशन ॥ श्री सां० १ ॥ क्या वर-णूं साहिब तुम गुण गणकी रासी ॥ जोगी नागार्जुन सुवरणसिद्धि प्रकाशी ॥ श्रीअभयदेव सूरी गण खरतर वाशी, तुम शांतिक जल सें गये अरुज सब नाशी ॥ श्रीरामचंद सेतु वर पाज सराशी, श्रीयादवकुलकी जरा पिशाची नाशी ॥ तुम सूरत निरखण लग रही अंखियां तरसन ॥ श्री सां० २ ॥ श्रीअजीमगंजमें संघ सुथिर सुविलासी, नित आनंद उच्छव होत धर्म उजियासी ॥ प्रभु रामबाग विच भुवन बण्यो केलासी, क्या अदभुत महिमा चंदकिरण परकासी, जिन ध्यान सरूपी लगी लगन अविनासी, प्रभु डुरजन

फंदा तोम मोहकी फासी ॥ जिनचंद सूरीश्वर विजयराजके सर सन ॥ श्रीसां० ३ ॥ पाठक हितवल्लन्न चैत्य प्रतिष्ठा कीनी, श्री संघ सदा कल्याण न्नक्ति बुध दीनी ॥ सन् ऊगणी सय अमताल माघ सुद लीनी, सुन्न वस्तपंचमी कुशल निधान नवीनी ॥ लक्ष्मी वरदायक श्रीपारस पद चीनी, रुद्धसार कहै सुखकार न्नक्तिरस पीनी ॥ न्नइ कंचन काया प्रन्नु चरणनके फरसन ॥ श्रीसां० ४इति ॥

॥ अथ लावणी नेमनाथजीकी ॥

नेमनाथ मोरी अरज सुणीजै, मेहुं दासी चरणोकी, तोरण आये फेर मत जाउ, तुमकूं सोगन जादवकी ॥ ने० १ ॥ जान लेइ तुम व्याहन आए, लारे सेना माधवकी ॥ उप्पन्न कोम जादव मिल आए, ए अवसर नही फिरणेकी ॥ ने० २ ॥ रथ फेरी गिरवरकुं सिधाए, हमकुं ठांमी नव न्नवकी ॥ मेरे सामरे स्याम सलूणे, में इहां नही अब रहणेकी ॥ ने० ३ ॥ सुण जिनजी में तोकुं कहतहुं, देखूं शोन्ना गिरवरकी ॥ मातापिता बाधव सब ठंमी ॥ जासुं संगे यादवकी ॥ ने० ४ ॥ हाथ जोरके वीनवै राजुल, बात सुणो पियु मुज घरकी, हमकुं ठोम चले गिरधारी, अब हे पीतम सरणेकी ॥ ने० ५ ॥ नेम कहे तुम सुण हो राजुल, विषयारस हे विष सरषी ॥ यह संसार असार निरंतर, कर करणी यह तरणेकी ॥ ने० ६ ॥ पियुजी पासे संयम लीयो, जिनसें कारज सरणेकी ॥ तपस्या करीने उत्तम कीनी, यह न्नव पार उतरणेकी ॥ ने० ७ ॥ पियुजी पहलां राजुल नारी, पोहता सेज परमपदकी ॥ केवल पामी नेम सिधाए, येही शोन्ना हे जिनकी ॥ ने० ८ ॥ चतुर कुशल या कही लावणी, जिनसें काया उद्धरणेकी ॥ अरिहंत ध्यान धरे दिल माहै, फिर फेरा नाहिं फिरनेकी ॥ ने० ए ॥ इति पदं ॥

॥ अथ जिनदासजी कृत १० धन तथा लावणीओ ॥

॥ अरे तुम जपो मंत्र नवकार, जीनोसें उतरोगे भव पार ॥ होय तेरी कायाको आधार, सफल कर ले अपनो अवतार ॥ ध्यान तुम मनमें धरो नर नार, खाण दुख की ए हे संसार ॥ करो प्रभु निहाल अभी जिनदास, रखो प्रभु मुझ चरणोके पास ॥ १ ॥ सरकजा कुमति नार काली, तेरी संगतसें गई लाली॥ सोबत समताकी में ढाली, आतमा तपमें नहिं खाली॥ अनंत भव वीतगया खाली, वेदना निगोदकी झाली॥ अमरपद जिनदास मांगे, सदा पद प्रभुजीकूं लागे ॥ २ ॥ शीश नित नमुं नाभिनंदन, चरण पर चढै केशर चंदन ॥ करत सब इंद्रादिक वंदन, कटत हे कर्मोंका फंदन ॥ साध्यो तें शिवपुरको साधन, सर्व जीवनकूं सुख कंदन ॥ जिनंद गुण जिनदास गावे, शीश चरणोंसें नमावें ॥ ३ ॥ बोलत हे हिया मेरा हसकर, चढावुं चंदन चूआ घसकर ॥ पेठामें धर्ममें धसकर, पाप दल दूर गया खसकर, चेतन हुवा खमा कमर कसकर, हटाया कर्मोंका लसकर॥ श्रीजिनराज जिहाज खासा, शरण जिनदास लिया वासा ॥४॥ समझ मन मेरा मतवाला, तुझे नहिं कोइ हटकणवाला ॥ वस्या तेरे हिये कुगुरु काला, दिया तें सुरगतिकुं ताला ॥ फेर तो ममताकी माला, वाल तो भगवंत पर भाला ॥ दुयासें दे दिया ताला, देखो जिनदासका चाला ॥ ५ ॥ कीया मैं गणधर प्रेमपती, मुझे वरदायक हे सरसती ॥ करी निर्मल निर्धमती ॥ पूठ पर खमे जागता जती॥मुझे बलवंत भई शील सती, मिटी मेरी दुर्गतिकी सब गती, एसा धन जिन दास गावे, अचल पद भक्तिसें पावे ॥ ६ ॥ विकट घट दुरगतिका भारी, भीर ज्यां भरती कुमति नारी ॥ वरठी जन नेणोंकी मारी, मुव्या कोइ कामी संसारी ॥ इनोंकी हो रहिये खुआरी, जीता कोइ सहुव

धरमधारी ॥ प्रभु तुम परमारथ पाया, शरणे अब जिनदास आ या ॥ ७ ॥ चैत नर निगोदका वासी, कराई जगमें तें हांसी ॥ कुमतिकी पमी गले फांसी, सुमतिसुं रखी हे उदासी ॥ कुमतिकी वसी सेज खासी, मान रह्यो ममताकूं मासो ॥ हियो खोल अरिहंतकूं परखो, करो जिनदास आप सरखो ॥ ८ ॥

अफल नर तेरी जिंदगानी, शीख सूत्रोंकी नहिं मानी ॥ किया नही गुरु निग्रंथज्ञानी, कानसें लगी कुमति रानी ॥ जगतमें ऊन रं गया पानी, गती तेरी डुरगतिकी ठानी ॥ सेवक तोरा जिनदास वाजे, सुधारोगे तुमही काजे ॥ ए ॥ सफल नर तेरी जिंदगानी, शीख सूत्रोंकी तें मानी ॥ किया निज गुरु निग्रंथज्ञानी, कानसें लगी सुमति राणी ॥ जगतमें अधिक चढ्यो पाणी, गती तेरी सुरगतिकी ठानी ॥ सेवक तेरा जिनदास वाजे, सुधारोगे तुमही काजे ॥ १० ॥ इति ॥

पुनः लावणी॥चल चेतन अब उठकर अपणें, जिन मंदिर जइये॥ कीसीकी नूंमी ना कहियै रे, किसी० चल० ॥ चरण जिनवरजी का नेटो रे च०, नव२ संचित पाप करम सब तन मनका मेटो ॥ सुकृत कीजै—महाराज सु० ॥ जिनवरका गुण नज लीजै, सम कित अमृतरस पीजे ॥ लान्न जिननक्तीका लहिये रे—लान्न० ॥ चल०१॥ करो मत मुखसे बमाई, करो०, तज तामस तन मनका सुमति कर घर रहणा नाई ॥ रीतसे बोलो—मेरी जान री० ॥ आतम समतामें तोलो, मत नरम पारका खोलो ॥ मौनकर तन मनसें रहियेरे—मो० ॥ च० २ ॥ जोवन दिन च्यारतणा संगी रे, जो० ॥ अंत समें चेतन उठ चाल्यो, काया पमी नंगी ॥ प्रीत सब तूटी—मेरी ज्या० प्री० ॥ आउखेकी खरची खूटी, चेतनसें काया रूठी ॥ सुख डुःख आप किया सहियैरे—सुख डुः० ॥ च० ॥ ३ ॥

जगतमें रहता उदासी रे ज०, परख्या में जिनराज कटी मेरी दुर गतिकी फासी ॥ तजो सब धंदा–मेरी ज्या० त० ॥ जिनवर मुख पूनमचंदा, जिनदास तुमारा बंदा ॥ मेरे एक जिन दर्शन चहिये रे–मे० ॥ च० ४ ॥ इति पदं ॥

पुनः ॥ तुम जजो जिनेसर देव, मुगतिपद पाईरे–मु० ॥ अब अचल अखंमित ज्योति सदा सुखदाईरे ॥ मैं रुल्यो चोरासी मांहि जूल्यो मैं जरम, जूल्यो०॥ महारे उदय अनंता दुख बांध्या जब कर्म ॥ मैं कदियक हूउं रंक फिरयो तज शरम, फि०॥ अरु कदियक राजा जयो गरबको गरम ॥ जब गरब आणकर बोल्यो पारका मर्म, पण निर्मल जगमें जैन कियो नही धर्म ॥ अब मनुष्य जनममें चेत धर्म्मी शुज आई रे, ध० ॥ अब० १ ॥ मैं सुरनर का सुख वार अनंती पाया, अनं० ॥ मारे शिव समताका सुख हाथ नहिं आया ॥ मैं कुगुरु अने कुदेव जला कर ध्याया, जला० ॥ मैं उलज्यो अनादि अज्ञान विषय जोग जाया ॥ मैं पम्यो लोजके फंद जोम्तो माया, जो० ॥ पण लग्यो अंत जब आय कालने खाया ॥ अब परहर सब परमाद धर्म कर जाई रे, धर्म० अ० २ ॥ अब दुर्लज अवसर लही तुं सुकृत कर रे, तुं सु० ॥ अब दानशील तप जाव हीयामें धर रे, तुं करमकी माला काट पाप परिहर रे, पा०॥अब वार २ कहुं तोय जगतसें तर रे ॥ तुं निर्मल नयणे देख जगतसें मर रे, ज० ॥ तुं सीख सुगुरुकी मान अज्ञानी नर रे ॥ अब पर तिरिया कर जान बैन अर जाई रे ॥ बे० ॥ अ० ३ ॥ अब जिनवर मुज मन जायो सदा गुण गाउं, सदा० ॥ अब इतनी किरपा करो नरक नही जाउं ॥ अब जवर मांही देव जिनेसर पाउं ॥ जि० ॥ में मन वच काया करी चरण चित ध्याउं ॥ ए दयाधरम हितकार, सदा में चाउं ॥ स० ॥ ए

चोरासी के माहि फेर नहीं आउं॥ यूं अरज करे जिनदास, कीरत ए गाई रे॥ की० अब० ४ ॥ इति ॥

॥ अथ सुमति कुमतिकी लावणी॥ हांरे तूं कुमति कलेसण नार, लगी क्यूं केरे, ल० ॥ चल सरक खरी रह दूर तुझे कुण छेरे॥ हांरे तुं सुमतीको नरमायो, मुझे क्युं छोडी, मुझे०॥ मेरी सदा शाश्वती प्रीत बिन कर्मे तोडी॥ तुझ बिन सूनी मेरी सेज, कहुं करजोडी, क० ॥ तब चलो हमारी संग सुखे रहो पोढी ॥ यु झुरइ कुमति आंसु आंखसे रेरे, आं० च०१॥ हां रे तेरी नरकनिगोदकी सेज, सेति में रुवो, सेति० ॥ पकड्यो साचो जिनराज, संग तेरो टूटो ॥ तेरी मूरख माने वात, हियाको फूटो, हिया० ॥ मैं सहज हुवो हुं दूर हार तेरो टूटो ॥ तुम करो दूरसे वात आव मत नेरे, आं० च० २ ॥ मेरी अनंतकालकी प्रीत पलक नहिं पाली, पल० ॥ सुमती के लागो संग मुझे क्यों टाली ॥ तुं सुमतीको सिरदार, सुणावे गाली, सु० ॥ तेरी हम दोनूं हे नार गोरी उर काली ॥ तूं हम कूं ठेले दूर सुमतिकुं तेरे, सु० च० ॥ ३ ॥ अब कुमतीको लव ध्यायो, रती नहिं झगियो, र०॥ सुणकर सूत्रनकी शीख, साच होय लगियो ॥ चेतन कुमतीकी सेज, दूरसुं नगियो, दू० ॥ जिनराज वचनको ग्यान, हिये में जगियो ॥ जिनदास कुमति तुं वात खोटी मन खेरे, खो०॥ च० ४ ॥ इति पदं ॥

॥ पुनः ॥ तुम तजो जगतका ख्याल, इसकका गाना, इस० तेरी अलप ऊमर खूट जाय, नरक उठ जाणा ॥ तैं दिना चार जुग बीच लिया हे वासा, लि० ॥ तेरे सिर पर बेठा काल, करे हे हांसा ॥ मैं बोलूं साची वात, झूठ नहीं मासा, झू० ॥ तूं सूता हे कुण निंद, किसी कर आसा ॥ अब सेव देव जिनराज खलक में खासा, खल० ॥ तेरे जोबन पतंगका रंग, झूठ सब

आसी ॥ अब हिये धरो मेरी सीख, समझ रे दिवाना, स० तु० ॥ १ ॥ अब बुरी भली सब बात, मोन कर रीजे, मो० ॥ ए मुख मी ठा संसार भेद नहीं दीजे ॥ कर वीतराग विसवास, हिये धर ली जे, हिये०॥ पण नीच नारका संग मांहे मत भीजे ॥ अब सात विसनको संग, प्रीत मत कीजे, प्री० ॥ तोदे डुरगति दे पोहचाय तेरो तन छीजे ॥ तुं सुख डुखका सिरदार, रंक नहि रानो, रं० तुं०२ ॥ तुं विसरगया जुग वीच, नाम जिनवरका, ना० ॥ पच रह्या कु टुंबके काज, किया फंद घरका ॥ तें दया धरम विन खोया, जनम सब नरका, ज० ॥ तेरे पल्ले बांध्या पाप, कसाई सरखा, अब लि या नहीं तें लाभ, वखत पर करका, व०॥तेरी वीती वात सब जा थ जनम युं खरका ॥ अब सुणो शीख सूतरकी सुलट रे स्याना, सु० ॥ तुम० ॥ ३ ॥ तेरी चरण सेज पर पोढ्या, आनंद दिल आया, आ० ॥ मेरी भगी भूख सब प्यास सुधारस पाया ॥ मेरे सिर पर तुम शिरदार, जिनेसर राया, जि० ॥ मैं चाहुं चर णकी सेव सफल कर काया ॥ अब यो दोलत दरसणकी, मेरे ए हि माया, मे०॥ यूं अरज करे जिनदास अलख गुण गाया ॥ अब बुरा कुगुरु उपदेश सुणो मत काना, सु० तुम० ४॥इति पदं ॥

॥ पुनः नेमनाथजी की लावणी ॥ दे गया दगा दिलदार, सुणो मेरी माई, सु० ॥ जग रही नेम दरसनकी, सरस असनाइ ॥ अब अजब अली जो नेम, मेरे शिर गाजे ॥ ॥ मे० ॥ जादवकी देखी स्यान, जगत सब लाजै ॥ एसो नेम नवल इक वींद, अनोखो बाजे, अ०॥ सुरनर सब गावे गीत, गगन में गाजै ॥ अब दोड़२ सब डुनियां, देखणे आई, दे० ॥ दे० १ ॥ अब चढ़ा नेम तोरणकूं, आनंद दिल धरकर, आ० ॥ सज आये सुरंगा साज, किलोलां करकर ॥ में पायो परमानंद, दरखे

हिया न्नरकर, ह० ॥ ले गयो पती नेमनाथ, मेरो मन हरकर ॥ सखी सुख संपत अंगणमें, आज चल आई, आ० दे० २ ॥ अब इण अवसरमें सूरत, स्यामकी लागी, स्या० ॥ पशुअनकी सुणी पुकार, दया दिल जागी ॥ जिन ली परवतकी वाट, तृष्णाकूं त्यागी, शिवरमणीके शिर वींद, वण्यो वैरागी ॥ अब महल चढी राजुलकूं, खरी ठिटकाई, ख० दे० ३ ॥ अब रेतीके सरवरमें, टिके नही पाणी, टि०॥ जिनगुण गाया नहीं जाय, अलप जिंदगानी॥ अब कवन जीव डुरगतको, बन्यो मेंदानी, ब० ॥ जिनदास करो न्नव पार, दया दिल आणी ॥ अब शरण सतीके बैठ लावणी गाई ॥ ला० ॥ दे० ४ ॥ इति पदं ॥

॥ अथ मगसी पार्श्वनाथकी लावणी ॥

मुलक वीच मगसी पारसका बाज रह्या ऊंका, मुगति गढ जीत लिया वंका रे, मु०॥ मुल०॥ करमदल बलकूं क्षय कीया रे, क० ॥मुगतिमहलमें केलि करे, अनुन्नव अमृत पीया ॥ शाशता जीया, माहाराज शा० ॥ कल्याणक कारज कीया, अमरापुर पदवी लीया, कमठ जसका करगये फंका रे, क० ॥मुल० १ ॥ प्रन्नु पारस न्नजले न्नाई रे, प्रन्नु पा०॥न्नाव न्नमरका मेट जोत तेरी जगमें सवाई॥ टेककूं टालो, महाराज टे०॥चंचल चितसे मत चालो, गुमान गरबकूं गालो, गरबसे धूम मिली लंका रे, ग० ॥ मु० २ ॥ मेरे शुन्न न्नाग्य नदय आया रे, मेरे० ॥ इण पंचम आरा मांहि प्रन्नु मगसी पाया, पापसे ऊरता, महाराज पाप० ॥ न्नवि जीव ध्यान दिल धरता, श्रावक नित समरण करता, मरण डुख मिटया मेरे अंगका रे, म० ॥ मु० ३ ॥ महिमा मगसीकी अब जाणी रे, म० ॥ नहि ऊघमी मेरी आंख विलोया परब विना पाणी ॥ में जिनवर जाच्या, महाराज में जि० ॥ जिनदास जिनंदसें राच्या, म-

गसीपारश हे साचा, करो मत मनमें कोइ संका रे ॥क० मु० ४ ॥

॥ उपदेश लावणी ॥ सुकृतकी वात तेरे हाथ रती ना रही रे, पुदगलमें मान्यो सुख कलपना कही रे ॥ सु० ॥ जग मांहे जैन निज सार संघाते आवै, संघा० ॥ इसकुं तजकर क्युं वैठो, विषय गुण गावै ॥ अमृतकूं अलगो ढोल, विसन विष खावै, वि०॥ मुगतीको मारग मेट, उवटमें जावै ॥ थारी तुछ जिंदगानी मांहि, विकल बुध भई रे ॥ पु० १ ॥ आरे धन दोलत भंमार भरया हे मोती, भ-र्या० ॥ सत्रु सज्जन सब बने, जगत हुय गोती ॥ कोइ मसले तेल फूलेल, धोवे कोइ धोती, धो० ॥ सन्मुख उठ आवै, अबला तेरो मुख जोती ॥ एसी संपत छिन मांहि सरब क्षय भई रे, स० ॥ पुद० ॥ २ ॥ तें खटरस खाया खूब, खजाना खोया, ख० ॥ निसदिन सु-खभर सुंदरकी, सेजमें सोया ॥ सझिया शोले सणगार, नारिसें मोह्या, ना० ॥ तें अंतरघटका मैल रती ना धोया ॥ या नरक नि-गोदकी वाट, पकड़ कर लही रे, प० ॥ पु० ३ ॥ मन मातो आठ मद मांहि, गरबसें बोले, ग० ॥ में सुख संपतको नाथ, मेरे कुण तोले । दुर्बल करता पोकार, पलक नही खोलै, प० ॥ चाकर हुय रह्या हजूर चमर सिर ढोलै, अब अवसर आयो हाथ, चेत तूं सही रे, चे० ॥ पु० ४ ॥ कायासें कीयो लाड़ वनाइ चंगी, व० ॥ पलभर परवार्यो पुन्यतणो तिहां भंगी ॥ पकड़ी परभवकी वाट, होय कुण संगी, हो० ॥ तेरो हंस गयो आकाश काया पड़ी नंगी ॥ जिनदास कहे करमोंसें जोर तेरा नही रे, जो० ॥ पु० ५ ॥ इति पदं ॥ ॥ पुनः ॥ नेमजिन लावणी ॥

तुम तजकर राजुल नार, तजा सब घर रे, तजा० ॥ में नमुं नेमके पाय गया गिरवर रे ॥ में प्रीत पियाकी कर कर पछे लागी, तुम त्याग चलै वनखंड भये वैरागी ॥ अब राजुलसी

सणवंती भ्रावसैं त्यागी, भ्रा० ॥ थारे अंतरघटमैं ज्योत ज्ञानकी जागी ॥ यूं रोती राजुल नार नेण भर२ रे, नेण॥ मैं० १ ॥ मैं अरज करुं करजोड, करो मन परसन, करो०॥ मेरे सिर पर तुम सिरदार, देजो मोहे दरसन ॥ अब सुख सखियनका देख, लग्यो मन तरसन, ल० ॥ मेरे आवे नयणमें नीर लग्यो नित बरसन॥ मेरे नेम मिलनकी आस, मिलूं क्यूं कर रे, मि० ॥ मैं० २ ॥ मैं नहि कीनी तकसीर, चले क्यूं रूठे, च० ॥ मेरे घरमें कुटुंब परिवार चार दिस चूंटे ॥ में रहूं जो घरके मांहि, जोवन जम लूंटे, जो० ॥ मैं चलुं पियाके संग, प्रीत क्यूं तूटे ॥ मेरे नेम विना नहीं उर, जगतमें वर रे, ज० ॥ मैं० ३ ॥ तुम तारी राजुल नार, मुगतमें मेली, मु० ॥ पीछे नेम गये निरवाण, करम सब ठेली ॥ मैं नित ऊठे परभात, नमुं पद पहेली, न० ॥ मेरे नेम विना नहिं उर जगतमें बेली ॥ युं अरज करे जिनदास सुणो जिनवर रे, सु० ॥ मैं० ४ ॥ इति पदं ॥

पुनः ॥ उपदेशकी ॥ आप समझका घर नहिं पाया, दूजेकुं क्या समझावे ॥ वंका फिरे जिनदास जगतमें, हीयो हाथमें नहि आवै ॥ दरस सवाद चाहनकी चितमें, चानक अधिकी आय लगे, इंद्रीका परवसमें पडियो, ग्यानकला कहो कैसें जगे ॥ तृष्णाने जग लूंट लियो है, कपट करी परधनकुं ठगे ॥ खाय२ लोही मांस वधायो, प्राणी किस विध चले पगे ॥ विषय विपतकी करै चूंथणी, चरचासैं चित नही लावै ॥ वं० ही० आ० १ ॥ अपने अवगुणकूं नही देखै, दूजाका अवगुण भाखै ॥ हिंसाहीमे हूओ हजूरी, दया दूर दिलसें नाखे ॥ गुणवंतका गुण लोप मेरो मन, अवगुणके रसकूं चाखे ॥ तीनूंही प्रणमें राग धरामें, सरणें जिनवर किम राखे ॥ ठग फासीगर चोर अन्याई, धनके मिस इनकूं ध्यावें ॥ वं० ही० आ० ॥ २ ॥ अवगुणकी मेरी खान आतमा, अजान होय सो मोहि पूजे ॥

नहीं गाममे रुंख अंबको, एरंम अंब सरिखो सूझे ॥ पारख नहीं हे हीये ग्यानकी, गुण अवगुण कूं कुण बुझे, गाम्र देख कहे मुझ घरमें, कामधेनु इतनी दूझे ॥ एसी मेरी अविनीत आतमा, अवगुण किम गाया जावै ॥ वं० ही० आप० ३ ॥ क्रोध मान मायामें माते, लोज्ञ मांहे लपट्यो रहतो ॥ गरथ गुमानी गमको गरजी, पीम पारकी नहिं सहतो ॥ ज्ञगति नहीं गुरु देव धरमकी, कठन वचन मुखसें कहतो, अंतर आंठ न खुलै हियांकी, धूठ परमपदकूं देतो ॥ स्वांग सजी जिनदास जैनको, माल मुलकको ठग खावै ॥ वं० ही० आप ४ ॥ इति पदं ॥

अथ सुगुरुकी लावणी ॥ नमूं२ में गुरु निर्ग्रंथकूं, वें जिन मुद्राधारी हे ॥ पुलग्न ऊपर प्रेम न करता, मनकी ममता मारी हे ॥ न० १ ॥ गरब गालकर गुपति गोपवे, गत निर्ग्रंथकी न्यारी हे॥ कनक कामनीके नही ज्ञोगी, वे पूरा ब्रह्मचारी हे ॥ न० २ ॥ छ कायके जीव अनाथी, उनके वे हितकारी हे ॥ करम काढकर केवल पावे, ज्ञानगरथ गुण ज्ञारी हे ॥ न० ३ ॥ शुध्ध श्रद्धासें सुमती सेवी, निज आतमकूं तारी हे ॥ जिनवरकूं जिनदास वीनवै, उनके चरण बलिहारी हे ॥ न० ४ ॥ इति पदं ॥

पुनः॥ करूं२ में एसे सदगुरु, थिवर कल्प जिन धारी हे ॥ सरधा शुद्ध सदा उपदेशी, ज्ञविजनके उपगारी हे ॥ करूं२ में० १ ॥ च्यार निक्षेपे सप्त ज्ञंग नय, देश काल आचारी हे ॥ विरताविरती सर्व विरतके, धार धरावणहारी हे ॥ करूं२ में० २॥ सत्य सनातन कुल अरु गणके, परंपराके धारी हे ॥ निन्हव अरु पाखंम खंमते, जैनधर्म जयकारी हे ॥ करूं२ में० ३ ॥ संवेगी अरु संवेगपक्षी, मुनी जती गुणकारी हे ॥ ग्यान ध्यानसें शिवपद साधे, कहे पाठक रुद्धसारी हे॥ करूं२ में० ४॥ इति पदं ॥

॥ अथ कुगुरूकी लावणी ॥ तजुं३ मैं उन कुगुरुकुं, कनक का-मनी धारी हे ॥ ज्ञान ध्यानकी वात न जाणे, अष्ट करमसें न्यारी हे ॥ तजूं० १ ॥ करी कपाल वभूत लपेटी, शिर पर जटा वधा-री हे ॥ कान फाड़कर मुद्रा पहरे, उसके घरमें नारी हे ॥ तजूं० २ ॥ जोग लेइ जग जीव विणासै, वे मद मांस आहारी हे ॥ कूड़ा पंथ जगतकूं करतां, मुखसें कहे आचारी हे ॥ तजूं० ३ ॥ कहूं उगुण कुगुरूकां कब लग, साध नही संसारी हे ॥ आप डुबे उरनकूं डूबावे, दुर्गतिका अधिकारी हे ॥ तजूं० ४ ॥ समकित श्रद्धा जैनधर्मकी, नहीं कुगुरूकूं प्यारीरे, जिनवरकुं जिनदास वीन-वै, कुगुरू संग खुआरी हे ॥ तजूं० ५ ॥ इति ॥

आत्मलघुता लिख्यते ॥ यो जिनदास झूठो रे झूठो, येने लेइ लाकड़ी कूटो ॥ यो० ॥ सुकृत सामो पग नहीं भरतो, ग्यान हियाको खूटो ॥ सुधारयो सुधरे नही घड़तां, जैसो लकड़को ठुंठो ॥ यो० १ ॥ भणवा गुणवाका गुण नाहिं आया, कोरोही पक-ड़्यो पूठो ॥ गपोड़ा सुणकर लोक पूजता, ए अलग ड़ालको ठुंठो ॥ यो० २ ॥ पंड़ित गुरुकी सोवत पाई, चेत्यो ना हीयाको फूटो, साचा नरको संग न करतो, कूड़ कपट नहीं छूटो ॥ यो० ३ ॥ झूठोही बोले झूठोही चाले, कपट करे एक मूठो ॥ साचो एह अ-सार देखके, जिनदास सबसुं रूठो ॥ यो० ४ ॥ इति पदं ॥

॥ अथ वैराग्य लावणी लि० ॥ जब तन दोस्ती है इह म-स्ती, काया मंगलकी ॥ सासोस्वास समर ले साहिब, आउ घटे तनकी ॥ खवर नही हे जुगमें पलकी, सुकृत करणा होय सो क-रले, कुण जाणे कलकी ॥ ख० १ ॥ तारामंडल रवी चंद्रमा, सज्जी चलाचलकी ॥ दिवस च्यारका चमत्कारहे, बीजलियां झलकी ॥ ख० ॥ सु० ॥ २ ॥ यो जग हे सुपणेकी माया, उस

बूंद जलकी ॥ विणस जावता वार न लागे, दुनिया जाय खलकी ॥ ख० ३ ॥ हंसा था देहीमें जब लग, खुसी हे मंगलकी ॥ हंसा छांम चले जब देही, मिटिया जंगलकी ॥ ख० ४ ॥ मनभावत तन चंचलहस्ती, मस्ती हे बलकी ॥ सद्गुरु अंकुश दीया आनके, वातां नई अलकी ॥ ख० ५ ॥ मात पिता सुत बंधव भाई, सब जन मुतलबकी ॥ काया माया सबे कारमी ॥ ए तेरे कबकी ॥ ख० ६ ॥ झूठ कपट कर माया जोमी, कर वातां छलकी ॥ बोझकी गांठ बंधी सिर तेरे, केसे होय हलकी ॥ ख० ७ ॥ देव धरम साहिबका समरण, ऐ वाता सलकी ॥ राग द्वेष ऊपजै नही जिनकूं, वीनती अखेमलकी ॥ ख० ७ ॥ इति पदं ॥

पुनः। अरज हमारी सुणो, दीनपति, कोन भांत तिरणा॥ हम दुखी फिरत संसार चतुर गति, सो तुमसें निरणा, दीनपति को० ह० १ ॥ घोराघोर तरकके भीतर, नानादुख भरना ॥ मारन तामन छेदन भेदन, उर देह धरणा ॥ दीनप० २ ॥ कबहुक तिरयंच जोनि पायके, गलै फास परना ॥ क्षुधा तृषा अरु शीत उष्णता, मार मार करना ॥ दी० ३ ॥ देव विभूति पायके सुंदर, देखश झूरना ॥ जब माला मुरझावण लागी, सोच किये मरणा॥ दीनप० ४ ॥ मनुष्या जनम पायके भम्यो, कहुं नांही थिरना ॥ साहिब तुम सरणागत राखो, जनम मरण हरना ॥ दीनप० ५ ॥

॥ मुक्ति जाणेकी डिगरी ॥

दूहा ॥ तीर्थंकर महावीरने, कौशल गणधर साज ॥ कानून प्ररुप्या हे दया, सब जीवन हित काज ॥ १ ॥ दान शील तप भावना, असल खुलासा सार, जिण पुरषां धारण किया, पोहच्या मुगति मझार ॥ २ ॥ चवदे सहस साधु हुआ, आर्या छत्तीस हजार, लाखा श्रावक श्राविका, पाया भवजल पार ॥३॥ (चाल–हीर

रूऊके ख्यालकी) मेरी अदालत प्रभुजी कीजीयै ॥ जिनसासन नायक, मुगती जाणेकी फिगरी दीजियै ॥ जिन० ॥ खुद चेतन मुद्दई बनाई, आठुं करम मुदाला ॥ दावा रसता मुगति मारगका, धोखा दे जाय टाला जी ॥ जि० १॥ तप कागद इष्टांम लिया, तलवाणा क्षमा विचारी ॥ सिझाय ध्यान मजवून वणाकर, अरजी आन गुजारी जी ॥ जि० २ ॥ मैं जाता था मुक्तिमारगमें, करमोंने आ घेरा ॥ धोखा देकर राह भुलाया, लूंट लिया सब मेरा जी ॥ जि० ३ ॥ बहोत खराब किया करमोने, चौरासीके मांही ॥ दुःख अनंता पाया मेने, अंत पार कछु नांही जी ॥ जि० ४॥ सच्चे मिले वकील कानूनी, पंच महाव्रतधारी ॥ सूत्र देख मसोदा कीना, तब में अरजी मारी जी ॥ जि० ५ ॥ पांचे सुमती तीन गुप्ति ए, आठुं गवा बुलावो ॥ शील असेसर वडा चौधरी, उसकूं पूछ मंगावो जी॥ जि० ६ ॥ अरजी गुजरी चेतन तेरी, हूआ सफीना जारी॥ हाजर आवो जुआब लिखावो, लावो साबूती सारी जी ॥ जि० ७ ॥ आठुं मुदा लै हाजर आये, मोह मुगत्यार बुलाये ॥ च्यार कषायरु आठे मदकूं, साथ गवाहीमें लाये जी ॥ जि० ८ ॥ ( टेर मुदायलेकी ) ॥ जिनशासन नायक, कूडा दावा है चेतन जीवका, जि० ॥ हमनें नही बहकाया इसकूं, ए हमरे घर आया ॥ करजा लेकर हमसे खाया, एसा फरेब मचाया जी ॥ जि० ९ ॥ विषयभोगमें रमिया चेतन, घाटा नफा न जाणा ॥ करजदार जब लारे लागा, तब लागा पिस्ताना जी ॥ जि० १० ॥ हाजर खडे गवांह हमारे, पूछियै हाल जु सारा ॥ विना लियां करजा चेतनसें, केसें करे किनारा जी ॥ जि० ११ ॥ ( टेर मुद्दीकी ) ॥ चेतन कहै सतावी मांही, सुण शासन सिरदार ॥ इमानदार है गवाह मारे, जाणे सब संसार जी ॥

जि० मे० १२ ॥ मैं चेतन अनाथ प्रभूजी, करम फरेबी भारी ॥ जीव अनंते राह चलतकूं, लूंट चोरासीमें मारी जी ॥ जि० मे० १३ ॥ वम्हे२ पंम्हित इन लूंटे, एसा दम वतलाया ॥ धरम कहा उर पाप कराया, एसा करज चढाया जी ॥ जि० मे० १४ ॥ असल एन सरकारी सूत्रमें, मन मत अर्थ घलाया ॥ धर्म एनमें हिंसा कहकर; उलटा जीव फसाया जी ॥ जि० मे० १५ ॥ न्नेद अर्थसें वेद पढाया, हिंसक यज्ञ वताया ॥ इसके फलसें स्वर्ग दिखाकर, एसा मुफे सतायाजी, जि० मे० १६ ॥ हिंसा मांहे धर्म वताया, तपस्या सेती मिगाया, इंद्रिय सुखमें मगन करीनै, फूंगा जाल फेलाया जी ॥ जि० मे० १७ ॥ एसा करो इनसाफ प्रभूजी, अपील होण न पावे ॥ हकरसी चेतनकी होवे, जन्म मरण मिट जावै जी ॥ जि० मे० १८ ॥ ग्यान दर्शन करी मुनसफी, दोनोकों समफाया ॥ चेतनकी मिगरी कर दीनी, करमूंका करज वताया जी ॥ जि० मे० १९ ॥ असल करज जो था कर्मोंका, चेतन सेती दिलाया, जि० ॥ सुध संजम जब करी जमानत, चेतन मिगरी पाई ॥ फागुण सुदि दशमी दिन मंगल, सन् उगणीस अठाई जी, जि० मे० २० ॥ इति ॥

॥ अथ अनुभव पद डिगरी ॥

साहब अदालत पर बैठ, श्रीपारस प्रवीण एन उत्तम चलाए है ॥ शील हे सिरदार और दान हे दरोगा जाके, दयारूपी वारण सत्त श्रावगण पर आए है ॥ ग्यान हे चपरासी ताको लग्यो हे मोहोसल ताकी, माल जामनीमें श्रीजिनवरजी लिखाए है ॥ रोसकी रसूम उर कमीसन लगे कर्मनकुं, मोहकों म्याद इसत्यार लटकाये है ॥ १ ॥ बैठके लिखेगा जब जीवकी जुवानबंधी, तबके कुछ स्वाल जवाब सतगुरुने वताए हैं ॥ ओमकार सा-

जी पायो पकड्यो अरिहंतजीको, अनुभव पद पायवेकी डिगरी कराय लाये हे ॥ अबतो दरकास मेंने करी हे तुमारे पास, साहब जिनराज अरज मेरी सुण लीजीयें ॥ अष्ट करम आठुं जाम करत हे कार साजी, साहिब बुलाय इसें पिसेमान कीजीयै ॥ २ ॥ मेंतो हूं गरीब मेरी करेगा वकीली कोन, पारस प्रवीण मेरी मिसल आज कीजीयै ॥ हारुं तो हाजर हजूरीमें रह्या करुं, जीतूं तो लगाय जुगल चरणनेंमें लीजीयै ॥ अब तो फरियाद नाथ करी हे तुमारे पास, मेरी दाद दीजीयै तो रावरी वडाइ हे ॥ मुनसबकी वात ओर मामलत अदालतकी, अब तो अपील मान अरजी लगाई हे ॥ झूठमूठकार साजी करत हे पांच तीन, साचो मत जेन जाकी अैन अधिकाइहे ॥ मेरेही पांच लोक मोहीकों झूठावत हे, जाते ग्वाही श्रीजिनराजकी लिखाई है ॥ ठोडकार साजी पायो पकड्यो अरिहंतजीको, अनुभव पद पायवेकी डिगरी कराय लाए हे ॥ ४ ॥ इति डिगरी संपूर्ण ॥

॥ नेमनाथजीकी लावणी ॥

नेमकी जान बणी भारी, देखनकूं आवे नर नारी ॥ अनंता घोडा रथ हाथी, मिनखकी गिणती नही आती ॥ ऊंठ पर धजा जो फरराती, धमकसें धरती थरराती (दुहा-साखी) समुद्रविजयजीका लाडला, नेम भनोंका नाम ॥ राजुलदेकूं आया परणवा, उग्रसेन घर ठाम ॥ प्रसन भई नगरी जब सारी ॥ नेमकी० १ ॥ कसुंबल वागा अति भारी, काने कुंडल छवि है न्यारी ॥ किलंगी तुररा सुखकारी, माल गलमोतियनकी भारी ॥ (दुहा-साखी) कानें कुंडल झगमगे, शीश मुगट झलकार ॥ कोडि भानुकी करुं उपमा, शोभा अधिक अपार ॥ वाज रह्या वाजा टंकसारी ॥ नेम० २ ॥ छूट रही वनकी छरराई, व्याहमें आये वडे भाई ॥ झरोखे

राजुलदे आई, जानकुं देखी सुखपाई ॥ (दुहा—साखी) उग्रसेनजी देखके, मनमें करे विचार ॥ वहोत जीव करि एकठा, वाम्हो भ-रयो अपार ॥ करी सब भोजनकी त्यारी ॥ नेम० ३ ॥ नेमजी तोरण पर आये, पशुजीव सबही कुरलाए ॥ नेमजी वचन फुर-माये, पशुजीव काहेकूं लाये ॥ (दुहा—साखी) याको भोजक होवसी, जान वालते एह ॥ एह वचन सुणी नेमजी, थरहर कांपे देह ॥ भावसें चढ गये गिरनारी ॥ नेम० ४॥ पीछेसें राजुलदे आई, हाथ जब पकम्यो छिन मांही ॥ कहां तूं जावे मेरी जाई, उंर वर देहूं मुकताई ॥ (दुहा—साखी) मेरे तो वर एकही, हो गया नेमकुमार ॥ और भुवनमें वर नहीं, कोटी करो विचार ॥ दीक्षा जद राजुलने धारी ॥ नेम ० ५ ॥ सहेलियां सबही समझावें, हिये राजुलके न-हि आवे ॥ जगत सब झूठो दरसावे, मेरे मन नेमकुमर भावे ॥ (दुहा—साखी) तोम्या कांकण दोरमा, तोम्या नवसर हार ॥ काजल टीकी पान सुपारी, त्याग्यो सब सिणगार ॥ सहेल्यां सबही विल-खाणी ॥ नेम० ६ ॥ तज्या सब शोले सिणगारा, आभूषण रत्न-जम्ति सारा ॥ लगे मोहे सबही सुख खारा, छोमकर चाली निर धारा ॥ (दुहा—साखी) मात पिता परवारकूं, तजतां न लागी वार ॥ वियोग करके चली आपसुं, जाय चढि गिरनार ॥ झूरति छोमि मा प्यारी ॥ नेम० ७ ॥ दया दिल पशुवनकि आई, त्याग जब किनो छिन मांहि ॥ नेमि जिन गिरनारे जाई, पशुवनके बंधन छुमवाई (दुहा—साखि) नेम राजुल गिरनारपें, लिनो संजमदान ॥ नवलराम यह करि लावणी, ऊपन्यो केवलग्यान ॥ जिनोकि किरिया बुध सारी ॥ नेम० ८ ॥ इति पदं ॥

॥ नेमनाथजीका चोमासा लिख्यते ॥

गई घटा गगनमें कारि, राजुलकुं विरह दुख भारि

॥ डा० ॥ चोमासो लग्या रस झिना, अलि अषाढ रंग महिना ॥ च्यारुं तरफसैं बादल पिना, बिजलिने चमकणा किना ॥ दिल होत धमकता सिना, में अबला सखी पति हीना ॥ ( झमाना ) सरररर चलत समीर, थरररर करत सरीर ॥ मरररर मरत समीर ॥ अलि कैसी करुं तदबीर, बुरी तकदीर, पीया विन प्यारी ॥ राजुलकूं वि० १ ॥ श्रावणमें श्याम घनघोर, जरजोर बोलते मोर ॥ दादुर मिल करते दोर, पिउ२ पपइया सोर ॥ झम लग्यो बूंद झमझोर, बिच चमके दामनी कोर ॥ ( झमावनी ) खझझझझ खघनमाला, तझझझझ जल परनाला, अझझझझ नाला खाला, में दुखी हुई बेहाल, हीयेमें साल, हुई जलधारी ॥ राजु० २ ॥ भाद्रवमें पवन प्राचीना, बादलमें धनुष रंगीना ॥ जंगलमें नदी स्वर झीणा, ज्युं बाजे मनोहर बीणा ॥ अब एसें कहो क्या जीना, प्रीतमनें मुझें दुख दीना ॥ ( झमाना ) युं विलपत मुख मुरझाई, सखियन मिल दौड जगाई, यूं विलखत वचन सुनाई ॥ सखी देखो पीयाकी रीत, तोडके प्रीत, गये गिरनारी ॥ रा० ३ ॥ आश्विनमें जरा नहीं धीर, यादुचंद भये वे पीर ॥ उठ चली नेमके तीर, काटनकूं कर्म जंजीर । प्रीतमसें लीयो अकसीर, व्रत संजम समकित हीर ॥ (झमाना) शिव राजुल नेम सिधाए, इंद्रादिक जसु गुण गाये, भविजन मिल शीश नमाए ॥ मुनि कहे कपूराचंद, प्रेमसे बंद, जाऊं बलिहारि ॥ राजु० ४ ॥

॥ सुमति कुमतिका विवादरूप लावणी ॥

चिदानंद महाराज राज हे, प्रितम दोनुं प्यारीका ॥ झगडा दिल धरकर सुण लेणा, सुमति कुमति दोउं नारीका० ॥ चि० ॥ कहंति सुमता सुणरी शोकन मोह लिया प्रितम प्यारा, अविरत उर कषाय इस्कमें भूल गया सुधबुध सारा ॥ तूं वैरण हे जनमरकी

तेरा संग लगे खारा, तेरे वसमें हो गया प्रीतम पलक नहीं होता न्यारा ॥ कहुं खराबी कब लग तेरी तेरा चरत ठंदगारीका ॥ जगमा दि० १ ॥ कहती कुमता सुणरी सुमता मेरा संग अनादीका, वो मेरा प्रीतम इस्क ज्ञमर है, इंद्री पांच सवादीका ॥ कर सिणगार कसाय सोलेके राग रंग उनमादीका, मैंहुं मोह-रायको ललनी वो प्रीतम सहजादीका ॥ तेरे पाश नही आवेगा वालम वो हे फुल हजारीका ॥ ज० २ ॥ सुण रे वैरन बात ह-मारी तेरे संग डुख पावेगा, तेरा महल पातालखोकमें जहां वो वास वसावेगा ॥ संगतके फल उसकूं लगेगा फिर पीछे पछतावेगा, आखिर छेह देवेगी वैरण कैसें प्रीत निज्ञावेगा ॥ मैं समजाउंगी प्रीतम मेरा जो मानें दिलदारीका ॥ ज० ३ ॥ कुमता बोली बात सुमतसें तेरे संग क्या होणा हे, नही जहां वस्ती सूना मंदिर सुख डुख दोनुं खोणा हे ॥ खाणा पीणा नही जहां पर राग रंग नही सोणा हे, नही उजाला नही अंधेरा शिल्ला सहज विछोना हे ॥ एसा मेरा ज्ञोग छोमके सेहे न डुख अणगारीका ॥ ज० ४ ॥ कहती सुमता सुण मेरे प्रीतम इसकी संगत नही करणा, टुक इक सोच करो दिल ज्ञीतर मेरी अरज दिलमें धरना ॥ निगोद इस्की बोत कठिन हे समजके बूजके नहिं पमना, पहली सुखसें फिर डुख उपजे वो सुखसें चातुर मरणा ॥ रतन तीनका तूं हे ज्ञोगी मुगति महल सिणगारीका ॥ ज० ५ ॥ एसे बोल सुणे सुमताके चिदानंद उठके चल्ला, नेणोंमें आंसु ज्ञर रोती प्रीतमका पकमया पल्ला ॥ मत ना छेह दिखावो साजन सोकणकी सुणके सल्ला, में अबलासें दगा करोगे केसें होय तुमरा ज्ञल्ला ॥ मैंहुं दासी जनम२की मानो वचन करारीका ॥ ज० ६ ॥ तजके संग कुमतनारीका सुमता प्रेम जगाया हे, संजमसे सिणगार वणाकर

शील सुगंध लगाया है ॥ प्रीत रीतसे सदा मगन हुय मुगतिमहल जब पाया है, सीख सुरंगी मानो भविजन अपणां दिल सम झाया है ॥ कहे रामऋद्धिसार प्यारसें तजो ख्याल संसारीका ॥ झ० ७ ॥ इति पदं ॥ नेमप्रभूकी लावणी ॥ सज शोले सिणगार हुई हुसीयार, सहेल्या सारी, चली राजुल गिरनारी रे० ॥ कर केसरिया वेस छिटक रह्या केश, अजब नखराली, खुली तो जेसे केसर क्यारी रे ॥ गल मोतियनको हार, वणी तो दिलदार हंस जेसी चाली, मधुर मुख वैण उच्चारी रे ॥ (उठावणी) नेणनमे कजरा हद नीका, सिर सोहै रतनोका टीका ॥ चंदवदन सा हुसन परीका, लगी पियासें लगन, मगन दिल सघन घटा जेसें कारी ॥ चलीतो रा० १ ॥ करे पियासें अरज गरज मेरी सुण वालम दिल वाते, गुने विन क्युं छिटकाते रे ॥ में चरणनकी दाश रहो मेरे पाश जोवन मदमाते, जोड़ कर शीश नमाते रे ॥ (उठावणी) आठ भवनकी प्रीत हमारी, आप पिया में प्रीतम प्यारी ॥ साजन प्रीत निभा इकतारी, तेरे विना नहीं चैन, नींद नहीं रैन, सभी तो लगे खारी ॥ च० २ ॥ सजके खुब वरात साथ लिये राम कृष्णसे भाई, पहली तो क्यों लगन लगाई रे ॥ अब क्या देखी खोट लगा दिल चोट चला मुरझाई, कहो मुझकूं सम झाई रे ॥ (उठावणी) तुमसे प्रीतम नहीं कोइ स्याणा, दिलमें अरज हमरी लाणा, सुखसें रंगभर चैन उठाणा ॥ नेणा वरसे मेह लग्या तुमसे नेह, विरहकी मारी ॥ च० ३ ॥ नेम प्रभु दे ज्ञान एक धर ध्यान सदा निभ जाणी, प्रीतका अंत न आवे रे ॥ विजली जेसी चमक दमक जेसें उस बूंदका पाणी, अंत मोती खिर जावे रे ॥ (उठावणी) ज्योतिरूपका भज ले सरणा, नित२ प्रेम उसीसे करणा, उर किसीके फंद नहीं पड़णा, मेरा वचन ले

मान, ज्यान धोखेकी समझले सारी ॥ च० ४ ॥ गुणवंतोका संग रहे नित रंग समझले स्याणी, जगत थोड़ी जिंदगानी रे ॥ चली जाय सब खलक पलकका नहीं भरोसा जाणी, करो सुकृतकी निसाणी रे ॥ (झड़ावणी) इतना कह्या जब दिल समझाया, अविचल राजुल नेह लगाया, सदा मुगतिमें वास वसाया, कहे राम शुद्धसार, करो तो एसा प्यार, नाम रहे जारी ॥ चली० ५ ॥ इति पदं ॥

पुनः ॥ चंद्रावदनी मुखसे केती गिरनारीकूं जावोगे, राजुल भन्नी अरज करत हे प्रीतम कब घर आवोगे ॥ दुष भर गाती मनमें चिंता नेणामें आसुं झरते, हाथ जोड़के राजुल भन्नी वार वार विनती करते ॥ ज्यान वणाई व्याहन आए घरमें आनंद वरते, किस विध छांड़ चले गिरनारी मेरी दया नहिं दिल धरते ॥ में चरणाकी खासी जो दासी तुम विन मेरे नही सरते, ज्यूं सागरमें जल विन मछली प्राण घड़ी पलमें हरते ॥ (झड़ावणी) हे तुं महिर निजर कर आव फेर रथला रे, तूं चंदवदन दीदार मुझे दिखला रे ॥ हे तूं दिलकी घूंडी खोल चूक वतला रे, हे तुं मोहनगारा प्यारे हे जी मुझकूं साथ निभावोगे ॥ रा० १ ॥ दुखसुं भरी वातां मत वोलो राजुल मन धीरज धारो, एकर थांसु मिलणे कारण मुगतीमहलमें मन मारो ॥ उर नार नही दाय हमारे शिवनारीसुं मन प्यारो, पांच सखी ले साथ सिधावो मुगतिमहलकूं शिणगारो ॥ कवल वचन थांसुंमें कीनो राखो मनमें पतियारो, मुगतिमहलमें आसां हे सुंदर सोच फिकरकूं विसारो ॥ (झड़ावणी) हे तुं चंपकली सी नार जोवन मतवाली, हे तुं मिरगानेणी मुख चंद मधुरधुनिवाली ॥ हे तूं शील सलूणी जयशेनकी लाली, हे तूं लागे सबकों प्यारी हे जी मुझकूं कदि न भुलावोगे ॥ रा० २ ॥ कपटी साजन हसकर वोले मनकी घुंडी

करके जीता, तब दुर्लभराजाने खरतर विरुद दिया, तबसे कोटिक गछ चंद्रकुल वज्रशाखावाले खरतरगछ कहेलाणे लगे, लेकिन् अभी स्वमताभिमानी खरतरगछकूं संवत् बारेसे ४ की सालमें जिनदत्तसूरजीसें भया एसा धर्मसागर निन्हवकी तरे स्वकल्पित ग्रंथोमें लिखा है, लेकिन् अपणे पूर्वाचार्योके बणाये सम्यक्तसप्तति आदि ग्रंथकूं तो देखे, इन जिनेश्वरसूरिःके दो शिष्य भये, बमे जिनचंद्रसूरि, जिनोने संवेगरंगशालादि ग्रंथ बणाये उर श्रीमाल गोत्र थापा, दुसरे श्रीअभयदेवसूरिः, जिनोने नवांगकी वृत्ति शाशनदेवताकी वीनतीसे रची, जिनोके शिष्य श्रीजिनवल्लभसूरिः, जिनोने हजारों राजपूतोंको श्रावक बणाये, जिनोके शिष्य श्रीजिनदत्तसूरजी एक लाख तीस हजार राजन्यवंसी माहेश्वरी तथा ब्राह्मनोकों श्रावक बणाये, राखेचा लूंणीया पारख, सांवसुखा मालू कोठारी, बोथरा नाहटा, वगेरे गोलछा भावक चम्म डुगम सेठिया ब्रह्मेचा, इत्यादिक तीनसें गोत्र स्थापक भणशाली प्रमुखगोत्रोंकूं उसवंशमें श्रावक बणाया, सब गोत्रोके नाम लिखणेसे ग्रंथ बढ जायगा इस वास्ते इतने पर समज लेणा. एक अठारे जाति रत्नप्रभसूरिजीने उसियामे उसवाल बणाये है, बाकी प्रायें सर्व उसवाल कुल श्रीवर्द्धमानसूरजीसे लेकर श्रीजिनदत्तसूरिः माहाराज तक खरतरगछके प्रतिबोधक हे, पीछे उसवालवंसी हुये पीछे संवत १५ सें से लेकर आज दिन तक उरर गछियोने तथा मतावलंबियोने इनोपर अपणा सिका जमाया है, मूल वंशावली देखोगे तो सब व दोलत खरतर वृहद्गछकी है, यह बात हमने बहोतोकी वंशावली तपासके लिखी है, जिनोके पट्ट परंपरामें दादा श्रीजिनकुशलसूरजी भये, उनोके शिष्य उपाध्याय श्रीक्षेमकीर्तिसे क्षेमधाम शाखा सविग्गणगछमें पांचसे राजन्यवंशीयोकूं दीक्षा देणे

से प्रसिद्ध श्रई. उस शाखामें जगत्पुज्य श्रीसाधुगुणसें विराजमान धर्मशीलगणिः परमगुरु श्रये, जिनोके शिष्य पंडित , श्रीकुशलनिधानमुनिः श्रये, उक्त परमगुरुसाधुजी माहाराजका चरणाब्जचंचरीक उ० श्रीरामलालगणिः ने शिष्यमंडली पं। क्षेमचंदमुनिः चि। प्रेमचंद अमरचंदादि शिष्योके तथा पाठशाला श्रीबीकानेर वास्तव्य अनेक विद्यार्थियोके लिये पंच प्रतिक्रमणादि नित्यकर्त्तव्य सर्व जीवोके उपगारार्थ छपायके प्रसिद्ध करा हे.

ठिकाणा पुस्तक मिलणे का बीकानेर श्रमा उपाश्रय विद्याशाला उ। श्री। परमोपगारी युक्तिवारिधिः। रामलालजी। गणिः ॥

